# भक्ति योग

स्वामी विवेकानन्द

प्रकाशक
सन्मार्ग प्रकाशन
दिल्ली—६

# दो शब्द

जिन महा पुरुषों ने भारत को गौरवान्वित किया है, उनमें स्वामी विवेकाकानन्द जी का नाम सदा ही आदर के साथ लिया जाएगा। कर्म, ज्ञान और भक्ति की जैसी सरस पावन त्रिवेणी हमें उनके जीवन में प्रवहमान दिखाई देती है, वैसी अन्यत्र कदाचित् ही दृष्टिगोचर होती है। उन्होंने अपनी साधना से न केवल भारतीयों को प्रभावित और लाभान्वित किया, अपितु विदेशी विचारकों के जीवन और दर्शन पर भी प्रर्याप्त प्रभाव डाला।

उनका जीवन दर्शन केवल बौद्धिक व्यापक—मात्र न होकर सर्वथा व्यावहारिक है। उसे हम दैनिक जीवन के लिये सर्वथा उपयोगी पाते हैं।

जिस समय भारत परतन्त्रता में जकड़ा हुआ था और चारों ओर निराशा और अकर्मण्यता छाई हुई थी, उस समय उन्होंने अपनी साधना द्वारा भारतीयों को कर्मठता और स्वतंत्रता का पाठ पढ़ाया।

प्रस्तुत पुस्तक 'भक्तियोग' में उन्होंने भक्ति की जैसी शास्त्र सम्मत और विराम सम्मत व्याख्या की है, वह उनके शास्त्राध्ययन और चिन्तन का मूर्त रूप है। ऐसे सद्ग्रन्थ का हिन्दी रूपान्तर प्रस्तुत करते हुए हम अत्यन्त प्रसन्नता का अनुभव कर रहे हैं। इस अध्ययन और चिन्तन से जिज्ञासु पाठक अवश्यमेव लाभान्वित होंगे।

प्रकाशक

# विषय सूची

विषय | पृष्ठ संख्या

## १——भक्ति के लक्षण

निष्कपट हृदय से ईश्वर की खोज को भक्तियोग कहते हैं। भक्ति अपने प्रारम्भ, मध्य और अन्त में प्रेममयी होती है। प्रभु-भक्ति में एक क्षण की प्रेमाकुलता अनन्त मुक्ति देने वाली है। भक्तियोग के साधक श्री नारद मुनि जी ने भक्तिसूत्र नामक अपने ग्रन्थ में कहा है कि "भगवान के प्रति परम प्रेम ही भक्ति है।" "जब मानव के हृदय में भक्ति का वास होता है तो सभी प्राणियों के प्रति उसमें प्रेम उत्पन्न हो जाता है। तब वह किसी से घृणा नहीं करता। उसका भीतर और बाहर सदा-सर्वदा के लिए सात्विक प्रसन्नता से भर जाता है।" इस निष्कपट प्रेम के द्वारा किसी मन चाही वस्तु की प्राप्ति नहीं हो सकती, क्योंकि जब तक सांसारिक विषय-वासनाएं मन पर अधिकार जमाए रहती हैं, तब तक हृदय में इस निष्कपट प्रेम का उदय ही नहीं होता है।" "यह कर्म से तो श्रेष्ठ है ही, ज्ञान और योग से भी श्रेष्ठतम है।" कारण-कर्म ज्ञान और योग का कोई न कोई उद्देश्य है ही, पर भक्ति तो अपने में स्वयं ही एक उद्देश्य है। वह स्वयं साध्य भी है और साधन स्वरूपा भी।"१

१ ॐसा त्वस्मिन् परमप्रेमरूपा। नारद-सूत्र, प्रथम अनुवाक, द्वितीय सूत्र।
ॐसा न कामयना, निरोधरूपत्वात्।,, द्वितीय अनुवाक, प्रथम सूत्र।
ॐसा तु कर्मज्ञानयोगेभ्योप्यधिकतरा।,, चतुथ अनु०, २५ सूत्र।
ॐस्वयं फलरूपे तेती ब्रह्मकुमारा।: ,, ,, ३० सूत्र।

हमारे देश के साधु-महात्माओं के बीच भक्ति ही चर्चा का एक विषय रही है। भक्ति की विशेष रूप से व्याख्या करने वाले शाण्डिल्य और नारद जैसे भक्त को छोड़ देने पर भी ज्ञानमार्ग के समर्थक, व्याससूत्र के भाष्यकारों ने भी भक्ति के सम्बन्ध में हमें बहुत-कुछ बताया है। भले ही उन भाष्यकारों ने, सब सूत्रों की न सही पर बहुत से सूत्रों की व्याख्या नीरस ज्ञान के अर्थ में ही की है, किन्तु यदि हम उन सूत्रों के और विशेष कर उपासना-काण्ड के सूत्रों के, अर्थ पर निष्पक्ष भाव से विचार करें, तो देखेंगे कि उनकी इस प्रकार मनमानी व्याख्या नहीं हो सकती।

वास्तव में ज्ञान और भक्ति में उतना भेद नहीं, जितना लोगों का अनुमान है। पर जैसा हम आगे देखेंगे, ये दोनों हमें एक ही लक्ष्य पर ले जाते हैं। यही हाल राजयोग का भी है। उसकी उपासना जब मुक्ति के लिए की जाती है—सीधे-सादे लोगों की आँखों में धूल झोंकने के उद्देश्य से नहीं (जैसा कि प्रायः ढोंगी और जादू-मंतर वाले कहते हैं)—तो वह भी हमें उसी लक्ष्य पर पहुँचा देता है।

भक्तियोग का एक बड़ा लाभ यह है कि वह हमारे अन्तिम उद्देश्य (ईश्वर) की प्राप्ति का सबसे सरल और स्वाभाविक मार्ग है। पर साथ ही उससे एक विशेष भय की आशंका यह है कि वह अपनी निम्न या गौणी अवस्था में मनुष्य को बहुधा अन्धविश्वासी और कट्टर बना देता है। हिन्दू, इस्लाम या ईसाई धर्म में जहाँ कहीं इस प्रकार के अन्धविश्वासी व्यक्तियों का दल है, वह सदैव ऐसे ही निम्न श्रेणी के भक्तों द्वारा गठित हुआ है। वह इष्ट के प्रति निष्ठा, जिस के बिना सच्चे प्रेम का विकास सम्भव नहीं, प्रायः दूसरे सब धर्मों की निन्दा का भी कारण बन जाती है। प्रत्येक धर्म और देश में जितने दुर्बल

और अल्प-बुद्धिमान मनुष्य हैं, वे अपने आदर्श से प्रेम करने का एक ही उपाय जानते हैं, और वह है—अन्य सभी आदर्शों को घृणा की दृष्टि से देखना। यही इस बात का उत्तर मिलता है कि वही मनुष्य, जो धर्म और ईश्वर सम्बन्धी अपने आदर्श में इतना लीन है, किसी दूसरे आदर्श को देखते ही या उस सम्बन्ध में कोई बात सुनते ही इतना बावला क्यों हो उठता है। इस प्रकार का प्रेम कुछ-कुछ दूसरों से अपने स्वामी की सम्पत्ति क रक्षा करने वाले एक कुत्ते की स्वाभाविक प्रवृत्ति के समान है। पर हाँ, कुत्ते की वह स्वाभाविक प्रेरणा मनुष्य की युक्ति से कहीं श्रेष्ठ है, क्योंकि वह कुत्ता कम-से-कम अपने स्वामी का शत्रु समझकर कभी भ्रम में तो नहीं पड़ता—चाहे उसका स्वामी किसी भी वेष में उसके सामने क्यों न आए। फिर, अन्धविश्वासी व्यक्ति अपनी सारी विचार-शक्ति खो बैठता है। व्यक्तिगत विषयों की ओर उसको इतनी अधिक नजर रहती है कि वह यह जानने का बिलकुल इच्छुक नहीं रह जाता कि कोई व्यक्ति कहता क्या है—वह ठीक है या गलत; उसका एकमात्र ध्यान यह जानने में रहता है कि वह बात कहता कौन है? जो व्यक्ति अपने सम्प्रदाय के—अपने मत वाले लोगों के प्रति दयालु है, भला और सच्चा है। सहानुभूति रखता है, वही अपने सम्प्रदाय से बाहर के लोगों के प्रति बुरा-से-बुरा काम करने में भी संकोच नहीं करता।

पर यह आशंका भक्ति की केवल निचली हालत में रहती है। इस अवस्था को 'गौण' कहते हैं। परन्तु जब भक्ति परिपक्व होकर उस हालत को प्राप्त हो जाती है, जिसे हम 'परा' कहते हैं, तब इस प्रकार की भयानक मतान्धता और कट्टरता की फिर आशंका नहीं रह जाती। इस 'परा' भक्ति

से सम्पन्न व्यक्ति प्रेम-रूप भगवान के इतने समीप पहुँच जाता है कि वह फिर दूसरों के प्रति घृणा-भाव फैलाने का साधन नहीं बन सकता।

यह सम्भव नहीं कि इसी जीवन में हममें से प्रत्येक, सामंजस्य के साथ अपना चरित्र-गठन कर सके; फिर भी हम तीनों का सुन्दर संमिश्रण हैं, एक पक्षी को उड़ने के लिए तीन अंगों की आवश्यकता होती है—दो पंख और पतवारस्वरूप एक पूँछ। ज्ञान और भक्ति दोनों दो पंख हैं और योग पूँछ जो सामंजस्य बनाए रखती है। जो इन तीनों साधनों का एक साथ, सामंजस्य सहित अनुष्ठान नहीं कर सकते और इसलिए केवल भक्ति को अपने मार्ग के रूप में अपना लेते हैं उन्हें यह सदैव याद रखना चाहिए कि यद्यपि बाह्य आचार और क्रिया-कलाप आरम्भिक दशा में नितान्त आवश्यक हैं । फिर भी भगवान के प्रति प्रगाढ़ प्रेम उत्पन्न कर देने के अतिरिक्त उनकी और कोई उपयोगिता नहीं।

यद्यपि ज्ञान और भक्ति दोनों ही मार्गों के आचार्यों का भक्ति के प्रभाव में विश्वास है, फिर भी उन दोनों में थोड़ा सा मतभेद है। ज्ञान की दृष्टि में भक्ति मुक्ति का एक मात्र साधन है, पर भक्त के लिए वह साधन भी है और साध्य भी। मेरी दृष्टि में तो यह भेद नाम मात्र का है । वास्तव में जब भक्ति को हम एक साधन के रूप में लेते हैं, तो उसका अर्थ केवल निम्न स्तर की उपासना होता है। और यह निम्न स्तर की उपासना ही आगे चल कर 'परा' भक्ति के रूप में परिणत हो जाती है। ज्ञान और भक्ति दोनों ही अपनी-अपनी साधना-विधि पर विशेष बल देते हैं; वे यह भूल जाते हैं कि पूर्ण भक्ति के उदय होने से पूर्ण ज्ञान बिना माँगे ही प्राप्त हो

जाता है और इसी प्रकार पूर्ण ज्ञान के साथ पूर्ण भक्ति भी आप ही आ जाती है।

इस बात को ध्यान में रखते हुए हम अब यह समझने का प्रयत्न करें कि इस विषय में महान् वेदान्त-भाष्यकारों का क्या कथन है। 'आवृत्तिरसकृदुपदेशात्' सूत्र की व्याख्या करते हुए भगवान शंकराचार्य कहते हैं, "लोग ऐसा कहते हैं, 'वह गुरु का भक्त है, वह राजा का भक्त है, और वे यह बात उस व्यक्ति को सम्बोधित कर कहते हैं, जो गुरु या राजा का अनुसरण करता है और इस प्रकार वह अनुसरण ही जिसके जीवन का ध्येय है। इसी प्रकार, जब वे कहते हैं, 'एक पतिव्रता स्त्री अपने विदेश गये पति का ध्यान करती है, तो यहाँ भी एक प्रकार से उत्कंठा-युक्त निरन्तर स्मृति को ही लक्ष्य किया गया है।"[१] शंकराचार्य के मतानुसार यही भक्ति है।

इसी प्रकार 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' सूत्र की व्याख्या करते हुए भगवान रामानुज कहते हैं—

"एक पात्र से दूसरे पात्र में तेल डालने पर जिस प्रकार वह एक अखंड धारा में गिरता है, उसी प्रकार किसी ध्येय वस्तु के निरन्तर स्मरण को ध्यान कहते हैं। 'जब इस तरह की ध्यानावस्था ईश्वर के सम्बन्ध में प्राप्त हो जाती है, तो सारे बन्धन टूट जाते हैं।' इसी प्रकार शास्त्रों में इस निरंतर स्मरण को मुक्ति का साधन बतलाया है। फिर यह स्मृति दर्शन के ही समान है, क्योंकि उसका तात्पर्य इस शास्त्रोक्त वाक्य के तात्पर्य के ही सदृश है—उस पर और अवर (दूर

---

१ तथा हि लोके गुरुमुपास्ते राजानमुपास्त इति च यस्तात्पयरा गुर्वादीननुवर्तते स एवमुच्यते। तथा ध्यायति प्रोषितनाथा पतिमिति या निरंतर स्मरणा पतिं प्रति सोत्कंठा सैवमभिधीयते। ब्रह्मसूत्र शंकर भाष्य, ४।१।१

और समीप) पुरुष के दर्शन से हृदय-ग्रन्थियाँ छिन्न हो जाती हैं समस्त संशयों का नाश हो जाता है और सारे कर्म क्षीण हो जाते हैं।' जो समीप है, उसके तो दर्शन हो सकते हैं, पर जो दूर है उसका तो केवल स्मरण किया जा सकता है। फिर भी शास्त्रों का कथन है कि हमें तो उन्हें देखना है, जो समीप हैं और फिर दूर भी; और इस प्रकार शास्त्र हमें यह कह रहे हैं कि उपर्युक्त प्रकार का स्मरण दर्शन के ही बराबर है। यह स्मृति प्रगाढ़ हो जाने पर दर्शन का रूप धारण कर लेती है। शास्त्रों में कहा है कि उपासना का अर्थ निरंतर स्मरण ही है। और ज्ञान भी, असकृत् उपासना से अभिन्न है, निरंतर स्मरण के अर्थ में ही वर्णित हुआ है। अतएव श्रुतियों ने उस स्मृति को, जिसने प्रत्यक्ष, अनुभूति का रूप धारण कर लिया है, मुक्ति का साधन बतलाया है। 'आत्मा की अनुभूति न तो नाना प्रकार की विद्याओं से हो सकती है, न बुद्धि से और न बारम्बार वेदाध्ययन से। जिसको यह आत्मा वरण करती है, वही इसकी प्राप्ति करता है तथा उसीके सम्मुख आत्मा अपना स्वरूप प्रकट करती है। यहाँ यह कहने के उपरान्त कि केवल श्रवण, मनन और निदिध्यासन से आत्म-ज्ञान नहीं होता, यह बताया गया है, जिसको यह आत्मा वरण करती है, उसी के द्वारा यह प्राप्ति होती है।' जो अत्यन्त प्रिय है, उसी को वरण किया जाता है; जो इस आत्मा से अत्यन्त प्रेम करता है, वही आत्मा का सबसे प्रियपात्र है। यह प्रियपात्र जिससे आत्मा की प्राप्ति कर सके, उसके लिए स्वयं भगवान सहायता देते हैं; क्योंकि भगवान ने स्वयं कहा है, 'जो मुझमें सतत युक्त हैं और प्रीतिपूर्वक मेरा भजन करते है, उन्हें मैं ऐसा बुद्धियोग देता हूँ, जिससे वे मुझे प्राप्त हो जाते हैं।' इसीलिए कहा गया है कि जिसे यह प्रत्यक्ष अनुभावात्मक

स्मृति अत्यन्त प्रिय है, उसी को परमात्मा वरण करते हैं, वही परमात्मा की प्राप्ति करता है; क्योंकि जिनका स्मरण किया जाता है, उन परमात्मा की यह स्मृति अत्यन्त प्रिय है। यह निरंतर स्मृति ही 'भक्ति' शब्द द्वारा लक्षित हुई है।"[1]

[1] ध्यानं च तैलधारावदविच्छिन्न स्मृतिसंतानरूपा ध्रुवा स्मृतिः। स्मृत्युपलंभे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्ष' इति ध्रुवायाः स्मृतेरपावर्गोपायत्व-श्रवणात्। सा च स्मृतिर्दर्शनसमानाकारा; भिद्यते हृदयग्रंथिश्छिद्यन्ते सर्व-संशयाः। क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावर' इत्यनेनैकर्थात्। एवं च सति 'आत्मा वाऽरे द्रष्टव्य' इत्यनेन निदिध्यासनस्य दर्शनरूपता विधीयते। भवति च स्मृतेर्भावनाप्रकर्षाद्दर्शनरूपता। वाक्यकारेणैतत सर्वं प्रपंचितम्, 'वेदनमुपासनं स्यात् तद्विषये श्रवणादिति सर्वासूपनिषत्सु मोक्ष-साधनतया विहितम् 'वेदनमुपासन्' इत्युक्तम्। 'सकृत्प्रत्ययं कुर्या-च्छब्दार्थस्य कृतत्वात् प्रयाजादिवत्' इति पूर्वपक्षं कृत्वा 'सिद्धं तूपासन-शब्दात्' इति वेदनमसकृदावृत्तं मोक्षसाधनमिति निर्णीतम्। 'उपासनं स्याद्ध्रुवानुस्मृतिर्दर्शनान्निर्वचनाच्च' इति तस्वयैस्वेदनस्योपासनरूप-स्यासकृदावतस्य ध्रुवानुस्मृतित्वमुपवर्णितम्।' सेयं स्मृतिर्दर्शनरूपा प्रति-पादिता, दर्शनरूपता च प्रत्यक्षतापत्तिः। एवं प्रत्यक्षतापन्नामपवर्गसाधन-भूतां स्मृतिं विशिनष्टि, 'नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो, न मेधया, न बहुना श्रुतेन। यमेवैष वृणुते तेन लभ्यस्तस्यैष आत्मा विवृणुते तनुं स्वाम्' इति अनेन केवलश्रवणमनननिदिध्यासनानामात्मप्राप्त्युपायत्वमुक्त्वा 'यमैवेष आत्मो वृणुते, तेनैव लभ्यु' इत्युक्तम्। प्रियतम एव हि वरणीयो भवति, यस्यायं निरतिशयप्रियः स एवास्य प्रियतमो भवति। यथायं प्रियतम आत्मानं प्राप्नोति, तथा स्वयमेव भगवान् प्रयतत इति भगवतैवोक्तं— 'तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम्। ददामि बुद्धियोग तं येन मामुपयान्ति ते' इति, 'प्रियो हि ज्ञानिनोत्यर्थमह स च मम प्रिय' इति च। अतः साक्षात्काररूपा स्मृतिः स्मर्यमाणात्यर्थप्रियत्वेन स्वयमप्यत्यर्थ-प्रिया यस्य, स एव परमात्मना वरणीयो भवतीति तेनैव लभ्यते परमा-त्मेत्युक्तं भवति। एवंरूपा ध्रुवानुस्मृतिरेव भक्तिशब्देनाभिधीयते।

पतंजलि के 'ईश्वर प्रणिधानाद्वा' सूत्र की वाख्या करते हुए श्री भोजराज कहते हैं "प्रणिधान वह भक्ति है, जिसमें इन्द्रियभोग आदि समस्त फलाकांक्षाओं का त्याग कर सारे कर्म उन परम गुरु परमात्मा को अर्पित कर दिये जाते हैं।"[१] भगवान व्यास ने भी इसकी व्याख्या करते हुए कहा है—"प्रणिधान वह भक्ति है, जिससे उस योगी पर परमेश्वर की कृपा होती है और उसकी सारी मनोकामनाएँ पूर्ण हो जाती हैं।"[२] शाण्डिल्य के मतानुसार "ईश्वर में परमानुरक्ति ही भक्ति है।"[३] पर भक्ति की सर्वश्रेष्ठ व्याख्या तो वह है, जो भक्त प्रह्लाद ने दी है—"जैसी तीव्र आसक्ति अविवेकी पुरुषों की इन्द्रिय-विषयों में होती है, उसी प्रकार की आसक्ति तुम्हारा स्मरण करते समय कहीं मेरे हृदय से चली न जाय[४] यह आसक्ति किसके प्रति ? उन्हीं परम प्रभु ईश्वर के प्रति। किसी अन्य पुरुष के प्रति आसक्ति को कभी भक्ति नहीं कह सकते। इसके समर्थन में एक प्राचीन आचार्य के कथन को उद्धृत करते हुए अपने श्रीभाष्य में रामानुज कहते

—ब्रह्मसूत्र, रामानुजभाष्य, प्रथम सूत्र का भाष्य।

१ प्रणिधानं तत्र भक्तिविशे विशिष्टमुपासनं सर्वक्रियाणामपि तत्रार्पणम्। विषयसुखदायकं फलमनिच्छन् सर्वाः क्रियास्तस्मिन् परमगुरावर्पयत्ति। —पातंजल दर्शन, प्रथम अध्याय, समाधिपादि, २३ वें सूत्र की भोजवृत्ति।

२ 'प्रणिधानाद्भक्तिविशेषादावर्जितः ईश्वरस्तमनुगृह्णात्यभिध्यानमात्रेण इत्यादि—पातंजल दर्शन, प्रथम अध्याय, समाधिपाद, २३ वाँ सूत्र व्यासभाष्य।

३ 'सा परानुरक्तिरीश्वरे'—शाण्डिल्यसूत्र १।२

४ या प्रीतिरविवेकानां विषयेष्वनपायिनी।
त्वामनस्मरतः सा मे हृदयान्मापसर्पतु ॥--विन्णुपुराण।१।२०।१

हैं—"ब्रह्मा से लेकर एक तृण पर्यन्त संसार के समस्त प्राणी कर्मजनित जन्म-मृत्यु के वश में हैं, अतएव अविद्यायुक्त और परिवर्तनशील होने के कारण वे इस योग्य नहीं कि ध्येय-विषय के रूप में वे साधक के ध्यान में सहायक हों।"[1] शाण्डिल्य के 'अनुरक्ति' शब्द की व्याख्या करते हुए भाष्यकार स्वप्नेश्वर कहते हैं, उसका अर्थ है—'अनु' यानी पश्चात्, और 'रक्ति' यानी आसक्ति, अर्थात्, वह आसक्ति जो भगवान के स्वरूप और उनकी महिमा के ज्ञान के पश्चात् आती है।[2] नहीं तो स्त्री, पुत्र आदि किसी भी व्यक्ति के प्रति अन्ध आसक्ति को ही हम 'भक्ति' कहने लगे। अतः हम स्पष्ट देखते हैं कि आध्यात्मिक अनुभूति के लिए किए जाने वाले मानसिक प्रयत्नों की परम्परा ही भक्ति है, जिसका प्रारम्भ साधारण पूजा-पाठ से होता है और अन्त ईश्वर के प्रति प्रगाढ़ एवं अनन्य प्रेम में।

---

१ आब्रह्मस्तंबपर्यन्ता जगदन्तर्व्यवस्थिताः।
प्राणिनः कर्मजनितसंसारवशवर्तिनः॥
यतस्ततो न ते ध्याने ध्यानिनामुपकारकाः।
अविद्यान्तर्गताः सर्वे ते हि संसारगोचराः॥

२ भगवन्महिमादिज्ञानादनु पश्चाज्जायमानत्वादनुरक्तिरित्युक्तम्।
—शाण्डिल्यसूत्र, स्वप्नेश्वर टीका, १।२

## २—ईश्वर का स्वरूप

ईश्वर कौन है ? "जिससे विश्व का जन्म, स्थिति और प्रलय होता है, वही ईश्वर है।[1] वह अनन्त, शुद्ध नित्यमुक्त सर्वशक्तिमान, सर्वज्ञ, परम कारुणिक और गुरुओं का भी गुरु है और सर्वोपारि, वह ईश्वर अनिर्वचनीय प्रेमस्वरूप है।"[2]

यह व्याख्या अवश्य ही सगुण ईश्वर की है। तो क्या ईश्वर दो हैं ? एक सच्चिदानन्दस्वरूप, जिसे ज्ञानी 'नेति नेति करके प्राप्त करता है और दूसरा भक्त का यह प्रेममय भगवान ? नहीं वह सच्चिदानन्द ही यह प्रेममय भगवान है, वह सगुण और निर्गुण दोनों हैं। यह सदैव ध्यान में रखना चाहिए कि भक्त का उपास्य सगुण ईश्वर, ब्रह्म से भिन्न अथवा पृथक् नहीं है। सब कुछ वही एकमेवाद्वितीय ब्रह्म है। पर हां, ब्रह्म का यह निर्गुण स्वरूप अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण प्रेम व उपासना के योग्य नहीं। इसीलिए भक्त ब्रह्म के सगुण भाव अर्थात् परम नियन्ता ईश्वर को ही उपास्य के रूप में ग्रहण करता है। उदाहरण के रूप में ब्रह्म मानो मिट्टी या उपादान के सदृश है, जिससे अनेक प्रकार की वस्तुएँ निर्मित हुई हैं। मिट्टी के रूप में तो वे सब एक हैं, पर उनका वाह्य आकार अलग-अलग होने से वे भिन्न-भिन्न प्रतीत होती हैं। उत्पत्ति के पूर्व वे सबकी सब मिट्टी में गूढ़ भाव से विद्यमान थीं। उत्पादन

१—जन्माद्यस्य यतः।—ब्रह्मसूत्र, १।१।२

२—स ईश्वर अनिर्वचनीयप्रेमस्वरूपः।

की दृष्टि से अवश्य वे सब एक हैं पर जब वे भिन्न-भिन्न आकर धारण कर लेती हैं और जब तक वह आकार बना रहता है तब तक तो वे पृथक्-पृथक् ही प्रतीत होती हैं। एक मिट्टी का चूहा कभी मिट्टी का हाथी नहीं हो सकता, क्योंकि गढ़ जाने के बाद उसकी आकृति ही उनमें विशेषत्व पैदा कर देती है, यद्यपि आकृतिहीन मिट्टी की दशा में वे दोनों एक ही थे। ईश्वर उस निरपेक्ष सत्ता की उच्चतम अभिव्यक्ति है, या यों कहिए, मानव-मन के लिए जहाँ तक निरपेक्ष सत्य की धारणा करना सम्भव है, बस वही ईश्वर है। सृष्टि अनादि है, और उसी प्रकार ईश्वर भी अनादि है।

वेदान्तसूत्र के चतुर्थ अध्याय के चतुर्थ पाठ में यह वर्णन करने के बाद की मुक्ति लाभ के पश्चात् की मुक्तात्मा को एक प्रकार से अनन्त शक्ति और अनन्त ज्ञान प्राप्त हो जाता हैं, व्यासदेव एक और सूत्र में कहते हैं, पर किसी को भी सृष्टि स्थिति और प्रलय की शक्ति प्राप्त नहीं होगी; क्योंकि यह शक्ति केवल ईश्वर की ही है।[1] इस सूत्र की व्याख्या करते समय द्वैतवादी भाषाकार के लिए यह दर्शाना सरल है कि परतंत्र जीव के लिए ईश्वर की अनन्त शक्ति और पूर्ण स्वतन्त्रता प्राप्त करना सर्वथा असम्भव है। और द्वैतवादी भाष्यकार श्री मध्वाचार्य ने बाराहपुराण से एक श्लोक उधृतकर इस श्लोक की व्याख्या अपनी पूर्व परिचित संक्षिप्त शैली में की है।

इसी सूत्र की व्याख्या करते हुए श्री रामानुज कहते हैं, ऐसा संशय उपस्थित होता है कि मुक्तात्मा को जो शक्ति प्राप्त होती है, उसमें क्या परम पुरुष की जगत्सृष्टि आदि-रूप असाधारण शक्ति और सर्वनियन्तृत्व भी सन्नि ही हैं? या कि उसे यह शक्ति

---

१ जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसन्निहितत्वाच्च।

—ब्रह्मसूत्र, ४।४।१७

नहीं मिलती, और उसका एश्वर्य केवल इतना ही रहता है कि उसे परमात्मा के साक्षात्कार दर्शन मात्र हो जाते हैं ? तो इस पर पूर्वपक्ष यह उपस्थित होता है कि मुक्तात्मा का जगन्नियन्तृत्व प्राप्त करना युक्ति युक्त है ; क्योंकि शास्त्र का कथन है, 'वह शुद्ध रूप होकर परम पुरुष के साथ परम एकत्व प्राप्त कर लेता है, (मुंडक उपनिषद्, ३।१।३) एक स्थान पर यह भी कहा गया है कि उसकी समस्त वासनाएें पूर्ण हो जाती हैं। अब बात यह है कि परम एकत्व और सारी वासनाओं की पूर्ति परमात्मा की असाधारण और शक्ति सर्वनियन्तृत्व बिना सम्भव नहीं। इसलिए जब हम यह कहते हैं कि उसकी सब वासनाओं की पूर्ति हो जाती है और उसे परम एकत्व प्राप्त हो जाता है तो हमें यह मानना चाहिए कि उस मुक्तात्मा को सर्वनियन्तृत्व की शक्ति प्राप्त हो जाती है। इस सम्बन्ध में हमारे उत्तर यह हैं कि मुक्तात्मा को सर्वनियन्तृत्व के अतिरिक्त अन्य सब शक्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं। सर्वनियन्तृत्व का अर्थ है—विश्व के सारे जड़ चेतन के रूप, उसकी स्थिति और वासनाओं का नियन्तृत्व। पर मुक्तात्माओं में यह सर्वनियन्तृत्व की शक्ति नहीं रहती। हाँ, उसकी परमात्मदृष्टि का परदा अवश्य दूर हो जाता है और उन्हें प्रत्यक्ष ब्रह्मानुभूति हो जाती है—बस, यही उनका ऐश्वर्य है। यह कैसे जाना ? शास्त्र वाक्य के बल पर। शास्त्र कहते हैं। कि जगन्नियन्तृत्व केवल परब्रह्म का गुण है जैसे—'जिससे यह सृष्टि उत्पन्न होती है, जिसमें यह सृष्टि स्थित रहती है और जिसमें प्रलयकाल में यह सृष्टि लीन हो जाती है, तू उसी को जानने की इच्छा कर—वही ब्रह्म है।' यदि यह सर्वनियन्तृत्व-शक्ति मुक्तात्माओं का भी एक साधारण गुण होती तो उपर्युक्त लक्षण ब्रह्म का नहीं हो सकता, क्योंकि उसके सर्वनियन्तृत्व-गुण से ही उसका लक्षण प्रतिपादित हुआ है असामान्य-गुणों के

द्वारा ही किसी वस्तु की व्याख्या होती है, उसका लक्षण प्रतिपादित होता है। अतः निम्नलिखित शास्त्रवाक्यों में यह प्रतिपादित हुआ है कि परमात्मा ही सर्वनियमन कर्ता है, और इन वाक्यों में ऐसी किसी बात का उल्लेख नहीं, जिससे मुक्तात्मा का सर्वनियन्तृत्व स्थापित हो सके। शास्त्रवाक्य ये हैं—'वत्स' आदि में एकमेवाद्वितीय ब्रह्म ही था। उसमें स्फुरण हुआ कि मैं सृजन करूँगा। उसने तेज की सृष्टि की। आदि में केवल ब्रह्म ही था। उसकी उत्क्रान्ति हुई। जिससे क्षत्र नामक एक सुन्दर रूप प्रकट हुआ। वरुण, सोम, रुद्र, पर्जन्य, यम, मृत्यु, ईशान—ये सब देवता क्षत्र हैं।' 'पहले आत्मा ही थी ; अन्य कुछ भी क्रियाशील नहीं था। इससे सृष्टि-सृजन का विचार आया और फिर उसने सृष्टि कर डाली।' एकमात्र नारायण ही थे, न ब्रह्मा थे, न ईशान, न द्यावा-पृथ्वी, नक्षत्र, जल, अग्नि, सोम और सूर्य। अकेले उन्हें आनन्द न आया। ध्यान के अनन्तर उनके एक कन्या हुई—दश-इन्द्रिय।' 'जो पृथ्वीवास करते हुए भी पृथ्वी से अलग हैं,...जो आत्मा में रहते हुए...' इत्यादि।''[1] दूसरे सूत्र

---

१—किं मुक्तस्यैश्वर्यं जगत्सृष्टयादि परमपुरुषसाधारणं सर्वेश्वरत्वमपि, उत तद्रहितं केवलपरमपुरुषानुभवविषयमिति संशयः। किं युक्तम् ? जगदीश्वरत्वमपीति। कुतः ? निरञ्जनः परमं साम्यमुपैतीति' परमपुरुषेण परमसाम्यापत्तिश्रुयतेः; सत्यसंकल्पत्वश्रुतेश्च। न हि परमसाम्यसत्यसंकल्पत्वे सर्वेश्वरासाधारणजगन्नियमनेन विनोपपद्यते, अतः सत्यसंकल्पत्व-परमसाम्योपपत्तये समस्तजगन्नियमनरूपमपि मुक्तस्यैश्वर्यमित्येवं प्राप्ते प्रचक्ष्महे, जगद्व्यापारवर्जमिति। जगद्व्यापारो निखिलचेतनाचेतनस्वरूपस्थिति-प्रवृत्तिभेदनियमनं, तद्वर्जं निरस्तनिखिलतिरोधानस्य निर्व्याजब्रह्मानुभवरूपं मुक्तस्यैश्वर्यम्। कुतः ? प्रकरणात्—निखिलजगन्नियमनं हि परं ब्रह्म प्रकृत्याम्नायते, यतो वा इमानि भूतानि

की व्याख्या करते हुए श्री रामानुज कहते हैं, "यदि कहो कि ऐसा नहीं है, क्योंकि वेदों में तो ऐसे अनेक श्लोक हैं जो इसका खंडन करते हैं, तो वास्तव में वेदों के उन-उन स्थानों पर केवल निम्न देवताओं के सम्बन्ध में ही मुक्तात्मा का ऐश्वर्य वर्णित है।[१] यह भी एक सरल मीमांसा है। यद्यपि रामानुज समष्टि की एकता स्वीकार करते हैं, तथापि उनके मतानुसार इस के भीतर नित्यभेद है। अतएव यह मत भी कार्यतः द्वैतभावात्मक

---

जायन्ते, तेन जातानि जीवन्ति, यत प्रयन्त्यभिसंविशन्ति, तद्विजिज्ञस्वस्व तदब्रह्मइति।' यद्येतन्निखिलजगन्नियमनं मुक्तानामपि साधारण स्यात्, ततश्चेदं जगदीश्वरत्वरूपं ब्रह्मलक्षणं न संगच्छते; असाधारणस्य हि लक्षणत्वम्। तथा 'सदैव सौम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयं, तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति; तत्तेजोऽसृजतेति' 'ब्रह्म वा इदमेकमेवाग्र आसीत्तदेकं सन्न व्यभवत, तच्छ्रे, योरूपमसृजत क्षत्रं—यान्येतानि देवक्षत्राणीन्द्रो वरुणः सोमो रुद्रः पर्जन्यो यमो मृत्युरीशान' इति 'आत्मा वा इवमेक एवाग्र असीत नान्यत् किञ्चन मिषत स ऐक्षत लोकान्नुसृजा इति स इमांल्लोकानसृजत इति 'एको ह वै नारायण आसीन्न ब्रह्मा नेशानो नेमे द्यावापृथवी न नक्षत्राणि नापो नाग्निर्न सोमो न सूर्यः, न एकाकी य रमेत, तस्य ध्यानान्तस्थस्यैका कन्या दशेन्द्रियाणि इत्यादिषु। 'यः पृथिव्यां तिष्ठन् पृथिव्या अन्तरः' इत्यारभ्य 'य आत्मनि तिष्ठन्' इत्यादिषु च निखिल-जगन्नियमनं परमपुरुषं प्रकृत्यैव श्रूयते। असन्निहितत्वाच्च—न चैतेषु निखिलजगन्नियमनप्रसंगेषू मुक्तस्य सन्निधानमस्ति, येन जगद्व्यापारस्त-स्यापि स्यात्।

—ब्रह्मसूत्र, रामानुज भाष्य, ४।४।१७

१—'प्रत्यक्षोपदेशादिति चेन्नाधिकारिकमंडलस्थोक्तेः।"

इस सूत्र (ब्रह्मसूत्र ४।४।१८) का रामानुज भाष्य देखिए।

होने के कारण जीवात्मा और सगुण ब्रह्म (ईश्वर) में भेद बनाए रखना रामानुज के लिए कोई कठिन कार्य न था।

अब इस सम्बन्ध में प्रसिद्ध अद्वैतवादी क्या कहता है? यह समझने का प्रयत्न करें। हम देखेंगे कि अद्वैतमत द्वैतमत की समस्त आशाओं और इच्छाओं की किस प्रकार रक्षा और पूर्ति करता है, और फिर साथ ही किस प्रकार ब्रह्मभावापन्न मानव-जाति की परमोच्च गति के साथ सामंजस्य रखते हुए अपने सिद्धान्त का भी प्रतिपादन करता है। जो व्यक्ति मुक्तिलाभ के बाद भी अपने व्यक्तित्व की रक्षा के इच्छुक हैं—भगवान से स्वतंत्र रहना चाहते हैं, उन्हें अपनी इच्छाओं को पूरा करने और सगुण ब्रह्म का सम्भोग करने का यथेष्ठ अवसर मिलेगा। ऐसे लोगों के बारे में भागवत-पुराण में कहा है—"हे राजन्, हरि के गुण ही ऐसे हैं कि समस्त बन्धनों से मुक्त, आत्माराम ऋषि-मुनि भी भगवान की अहैतुकी भक्ति करते हैं।"[२]

सांख्य में इन्हीं लोगों को प्रकृतिलीन कहा गया है; सिद्धिलाभ के बाद ये ही दूसरे कल्प में विभिन्न जगत के शासनकर्त्ता के रूप प्रकट होते हैं। किन्तु इनमें से कोई भी कभी ईश्वर-तुल्य नहीं हो पाता। जो ऐसी अवस्था को प्राप्त हो गए हैं, जहाँ न सृष्टि है, न सृष्ट, न स्रष्टा, जहाँ न ज्ञाता है, न ज्ञान और ज्ञेय, जहाँ न 'मैं, है, न 'तुम' और न 'वह' जहाँ न प्रमाता है, न प्रमेय और न प्रमाण, जहाँ 'कौन किसको देखे'—वे लोग सब से अतीत हो गए हैं। और वहाँ पहुँच गए हैं जहाँ 'न वाणी पहुँच सकती है, न मन, और जिसे श्रुति

---

२—आत्मारामाश्च मुनयो निर्ग्रन्था अप्युरुक्रमे।
कुर्वन्त्यहैतुकीं भक्तिम् इत्थंभूतगुणो हरि॥
—श्रीमद्भागवत, १।७।१०

'नेति, नेति' कहकर पुकारती है। परन्तु जो इस अवस्था की प्राप्ति नहीं कर सकते, अथवा जो उसकी इच्छा नहीं करते, वे उस एक अविभक्त ब्रह्म को प्रकृति, आत्मा और इन दोनों में ओते-पोते एवं इनके आश्रयस्वरूप ईश्वर—इस त्रिधा-विभक्त रूप में देखेंगे। जब प्रह्लाद अपने आपको भूल गए, तो उनके लिए न तो सृष्टि रही और न उसका कारण; रह गया केवल नाम-रूप से अविभक्त एक अनन्त तत्त्व। पर ज्योंही उन्हें यह ज्ञान हुआ कि मैं पह्लाद हूँ, त्योंही उनके सम्मुख जगत् और अनन्त गुणागार जगदीश्वर प्रकाशित हो गए। यही अवस्था बड़भागी, गोपियों की भी हुई थी। जब तक वे 'अहंज्ञान से शून्य थीं; तब तक वे मानो कृष्ण ही हो गई थीं। पर ज्योंही वे कृष्ण को उपास्य-रूप में देखने लगीं, बस त्योंही वे फिर से गोपी की गोपी हो गईं और तब 'उनके सम्मुख पीताम्बरधारी मालाविभूषित साक्षात् मन्मथ के भी मनको मथ देने वाले कमलमुख श्रीकृष्ण प्रकट हो गए।''[1]

अब हम फिर आचार्य शंकर की बात लें। वे कहते हैं— "अच्छा जो लोग सगुण ब्रह्मोपासना के बस से परमेश्वर के साथ एक हो जाते हैं पर साथ ही जिनका मन अपना अलग अस्तितव बनाए रखता है, उनका ऐश्वर्य ससीम होता है या असीम ? यह संशय आने पर पूर्वपक्ष उपस्थित होता है कि उनका ऐश्वर्य असीम है, क्योंकि शास्त्रों का कथन है 'उन्हें स्वाराज्य प्राप्त हो जाता है' सब देवता उसकी पूजा करते हैं, 'सारे लोकों में उनकी कामनाएँ पूर्ण हो जाती हैं।' इसके उत्तर

---

१—तासामाविरभूच्छौरिः स्मयमानमुखाम्बुजः।
पीताम्बरधरः स्रग्वी साक्षात मन्मथमन्मथः॥
—श्रीमदभागवत, १०।३२।२

में व्यास कहते हैं—हाँ जगत् की सृष्टि आदि शक्ति को छोड़ कर।' मुक्तात्मा को सृष्टि, स्थिति और प्रलय की शक्ति के अतिरिक्त अन्य सब अणिमादि शक्तियाँ प्राप्त हो जाती है। रहा जगत् का नियन्तृत्व वह तो केवल नित्यसिद्ध ईश्वर का होता है। कारण कि शास्त्रों में जहाँ-जहाँ पर सृष्टि आदि की बात आई है उन सभी स्थानों में ईश्वर में ईश्वर की ही बात कही गई है। वहाँ पर मुक्तात्माओं का कोई प्रसंग नहीं है। जगत् के परिचालन में केवल इन्हीं परमेश्वर का हाथ है। सृष्टि सम्बन्धी सारे श्लोक उन्हीं का निर्देश करते हैं। फिर 'नित्यसिद्ध' विशेषण भी दिया गया है। शास्त्र यह भी कहते हैं कि अन्य जनों को अणिमादि शक्तियाँ ईश्वर की उपासना तथा ईश्वर के अन्वेषण से ही प्राप्त होती हैं। ये शक्तियाँ असीम नहीं हैं। अतएव, जगन्नियन्तृत्व में उन लोगों का कोई स्थान नहीं। फिर वे अपने मन का पृथक अस्तित्व बनाए रखते हैं, इसलिए यह सम्भव है कि उनकी इच्छाएँ अलग-अलग हों। हो सकता है कि एक सृष्टि की इच्छा करे, तो दूसरा विनाश की। यह द्वन्द्व दूर करने का एक मात्र उपाय यही है कि वे सब इच्छाएँ अन्य किसी एक इच्छा के अधीन कर दी जायें। अतः सिद्धान्त यह निकला कि मुक्तात्माओं की इच्छाएं परमेश्वर की इच्छा के अधीन हैं।"[1]

---

१. ये सगुणब्रह्मोपासनात् सदैव मनसा ईश्वरसायुज्यं व्रजन्ति किन्तेषां निरवग्रहमैश्वर्यं भवत्याहोस्वित् सावग्रहमिति संशयः। किन्तावत् प्राप्तम् ? निरंकुशमेवैषामैश्वर्यं भवितुमर्हति, 'आप्नोति स्वराज्यं', सर्वेऽस्मै देवा बलिमावहन्ति', 'तेषां सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति'. इत्यादि श्रुतिभ्यः। इत्येवं प्राप्ते पठति-जगद्व्यापारवर्जमिति। जगदुत्पत्यादिव्यापारं वर्जयित्वान्यदणिमाद्यात्मकमैश्वर्यं मुक्तानां भवितुमर्हति। जगद्व्यापारस्तु

इसलिए भक्ति केवल सगुण ब्रह्म की ही की जा सकती है। "देहाभिमानियों को अव्यक्त गति कठिनता से प्राप्त होती है।"[२] हमारे स्वभावरूपी स्रोत के साथ सामंजस्य रखते हुए भक्ति प्रवाहित होती है। यह सत्य है कि ब्रह्म के मानवी भाव के अतिरिक्त हम किसी दूसरे भाव की धारणा नहीं कर सकते। पर क्या यही बात हमारी सभी ज्ञान वस्तुओं के सम्बन्ध में भी नहीं घटती? संसार के सर्वश्रेष्ठ मनोवैज्ञानिक भगवान कपिल ने सदियों पहले यह दर्शा दिया था कि हमारे समस्त बाह्य और आन्तरिक विषय-ज्ञानों और धारणाओं में मानवी ज्ञान एक उपादान है। अपने शरीर से लेकर ईश्वर तक यदि हम विचार करें, तो ज्ञात होगा कि हमारे अनुभव की प्रत्येक वस्तु दो बातों का मिश्रण है—एक है यह मानवी ज्ञान और दूसरी है एक अन्य वस्तु—फिर यह अन्य वस्तु चाहे जो हो। इस अवश्यम्भावी मिश्रण को ही हम साधारणतया 'सत्य' समझा करते हैं। और सचमुच, आज या भविष्य में मानव-मन के लिए सत्य जहाँ तक सम्भव है, वह इसके अतिरिक्त और अधिक कुछ नहीं। इसलिए

---

नित्यसिद्धस्यैवेश्वरस्य। कुतः? तस्य तत्र प्रकृत्वासन्निहितत्वाच्चेतरेषाम् पर एव हीश्वरो जगद्व्यापारेऽधिकृतः, तमेव प्रकृत्योत्पत्याद्युपदेशान्नित्य-शब्दनिबन्धनत्वाच्च। तदन्वेषणविजिज्ञासनपूर्वकमितरेषामादिमदैश्वर्य श्रूयते। तेनासन्निहितास्ते जगद्व्यापारे। समनस्कत्वादेव चैषामनैकमत्ये कस्यचित् स्थित्यभिप्रायः कस्यचित संहारभिप्रायः इत्येवं विरोधोऽपि कस्यचित स्यात्। अथ कस्यचित संकल्पमन्वन्यस्य संकल्प इत्यविरोधः समर्थ्येत। ततः परमेश्वराकूततंत्रत्वमेवेतरेषामिति व्यवतिष्ठते।

—ब्रह्मसूत्र, शंकर भाष्य, ४। । १७

२. अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते।

—भगवदगीता १२।५

यह कहना कि ईश्वर मानव-धर्म वाला होने के कारण असत्य है, निरी मूर्खता है। यह बहुत-कुछ पाश्चात्य विज्ञानवाद (Idealism) और सर्वास्तित्ववाद (Realism) के झगड़े के समान है। यह सारा झगड़ा केवल इस 'सत्य शब्द के उलट-फेर पर अवलम्बित है। 'सत्य शब्द से जितने भाव सूचित होते हैं, वे समस्त भाव 'ईश्वर-भाव' में आ जाते हैं। ईश्वर उतना ही सत्य है, जितनी विश्व की अन्य कोई वस्तु। और वास्तव में 'सत्य' शब्द यहाँ पर जिस अर्थ में प्रयुक्त हुआ है, उससे अधिक 'सत्य' शब्द का और कोई अर्थ नहीं। यही हमारी ईश्वर सम्बन्धी दार्शनिक धारणा है।

# ३—भक्तियोग का ध्येय, प्रत्यक्षानुभूति

भक्तों के लिए इन सब शुष्क विषयों की जानकारी बस इसलिए आवश्यक है कि वे अपनी इच्छा शक्ति दृढ़ बना सकें; इससे अधिक और कोई उपयोगिता नहीं । कारण वह एक ऐसे मार्ग पर चल रहा है जो शीघ्र ही उसे नर्क के धुँधले और अशान्तिमय राज्य की सीमा से बाहर निकाल प्रत्यक्ष अनुभूति के राज्य में ले जायगा । प्रभु की कृपा से वह शीघ्र ही ऐसी अवस्था में पहुँच जाता है जहाँ पाण्डित्य-गर्वियों का प्रिय अक्षम तर्क बहुत पीछे छूट जाता है । वहाँ बुद्धि के सहारे अंधेरे में टटोलना नहीं पड़ता वहाँ तो प्रत्यक्ष-अनुभव-सूर्य की उज्ज्वल किरणों से सब कुछ प्रकाशित हो जाता है तब वह और विचार या विश्वास नहीं करता तब वह प्रत्यक्ष देखता है । वह और तर्क नहीं करता वरन् प्रत्यक्ष अनुभव करता है। और क्या ईश्वर का यह साक्षात्कार यह अनुभव यह उपभोग दूसरे विषयों से कहीं श्रेष्ठ नहीं है ? यही नहीं, बल्कि ऐसे भी भक्त हैं जिन्होंने घोषणा की है कि वह तो मुक्ति से भी श्रेष्ठ हैं। और यह क्या हमारे जीवन का सर्वोच्च प्रयोचन भी नहीं है पर संसार में ऐसे बहुत से लोग हैं जिनकी यह पक्की धारणा है कि केवल यही चीज उपयोगी है जिससे मनुष्य को भौतिक सुख प्राप्त होते हैं; यहाँ तक कि कर्म, ईश्वर, आत्मा आदि भी उनके किसी काम के नहीं, क्योंकि उन्हें उनसे धन या शारीरिक सुख प्राप्त नहीं होते ! उनके लिए ऐसी सारी वस्तुएँ, जो इन्द्रियों को सन्तुष्ट नहीं

करतीं, जिनसे वासनाओं की तृप्ति नहीं होती, किसी भी काम की नहीं। फिर प्रत्येक मन की विशेष आकाँक्षाओं के अनुसार उपयोगिता का रूप भी बदल जाता है। जिस व्यक्ति को जिस वस्तु की आवश्यकता होती है, उसे वही सबसे उपयोगी जान पड़ती है। अतः उन लोगों के लिए, जो खाने-पीने, सन्तान उत्पन्न करने और फिर मर जाने के सिवा और कुछ नहीं जानते, इन्द्रिय-सुख ही एक-मात्र लाभ जान पड़ता है! ऐसे लोगों के हृदय में उच्चतर विषय के लिए थोड़ी सी भी इच्छा जगने के लिए अनेक जन्म लग जायेंगे। पर जिनके लिए आत्म-उन्नति के साधन भौतिक जीवन के क्षणिक सुख भोगों से अधिक महत्त्व पूर्ण हैं, जिनकी दृष्टि में इन्द्रियों की दृष्टि केवल एक नासमझ बच्चे के खिलवाड़ के समान है, उनके लिए भगवान और भगवत्प्रेम ही मानव जीवन का सर्वोच्च प्रयोजन है। ईश्वर की कृपा है कि आज भी यह घोर भोग लिप्सापूर्ण संसार ऐसे महात्माओं से बिलकुल शून्य नहीं हो गया है।

पहले कहा जा चुका है कि भक्ति दो प्रकार की होती है, 'गौणी' और परा। गौणी का अर्थ है साधन-भक्ति, अर्थात् जिसमें हम भक्ति को एक साधन के रूप में लेते हैं। और परा इसी की चरमावस्था है। क्रमशः हम समझ सकेंगे कि इस भक्ति मार्ग में अग्रसर होने के लिए साधनावस्था में कुछ बाह्य सहायता लिए बिना काम नहीं चलता। और वास्तव में सभी धर्मों के पौराणिक और रूपक भाग आप ही आप उपस्थित होते हैं तथा उन्नति-कामी आत्मा की प्रारम्भिक दशा में उसे ईश्वर की ओर बढ़ने में सहायता देते हैं यह भी एक महत्व पूर्ण बात है कि बड़े बड़े धर्मात्मा उन्हीं धर्मसम्प्रदायों में हुए हैं, जिनमें आप पौराणिक भावों और क्रिय-अनुष्ठानों की प्रचुरता है। जो सब शुष्क मतान्ध धर्म-प्रणालियाँ इस बात का प्रयत्न करती हैं कि जो कुछ कवित्व-

मय, सुन्दर और महान् है, जो कुछ भगवत्प्राप्ति के मार्ग में गिरते-पड़ते अग्रसर होने वाले सुकुमार मन के लिए अवलम्बन स्वरूप हैं; उन सबको नष्ट कर डालें; जो धर्म-प्रणालियाँ धर्म-प्रासाद के आधार-स्वरूप स्तम्भों को ही ढहा देने का प्रयत्न करतीं हैं; जो सत्य के सम्बन्ध में अज्ञान और भ्रम-पूर्ण धारणा लेकर इस बात के लिए यत्नशील हैं कि जो कुछ जीवन के लिए संजीवनी स्वरूप है, जो कुछ मानवात्मारूपी क्षेत्र में लहलहाती हुई धर्म-लता के लिए पोषक है, यह सब नष्ट हो जाय—उन धर्म-प्राणियों को यह शीघ्र अनुभव हो जाता है कि उनमें जो कुछ रह गया है, वह है केवल एक खोखलापन—अनन्त शब्द-राशि और कोरे तर्कों का एक स्तूप मात्र, जिसमें शायद एक प्रकार का सामाजिक सफाई या तथाकथित सुधार की थोड़ी सी गंध भर बच रही है। जिनका धर्म इस प्रकार का है, उनमें से अधिकतर या न जानते हुए जड़वादी हैं; उनके लौकिक व पारलौकिक जीवन का लक्ष्य केवल भोग है; वही उनकी दृष्टि में मानव जीवन का सार सर्वस्व है, वही उनका ध्येय है। मनुष्य के लौकिक सुख-स्वातंत्र्य के लिए रास्ता साफ कर देना आदि कार्य ही उनके मत में मानव-जीवन का सर्वस्व है। अज्ञात और मतान्धता के इस विचित्र मिश्रण में रंगे हुए ये लोग जितनी जल्दी अपने असली रंग में आ जायँ और जितनी जल्दी नास्तिकों और जड़वादियों के दल में जाकर शामिल हो जायँ (क्योंकि असल में वे हैं उसी के योग्य) संसार का उतना ही मंगल है। धर्मानुष्ठान और आध्यात्यिक अनुभूति का एक छोटा सा कण भी ढेरों थोथी बकवासों और अन्धी भावुकता से कहीं बढ़ कर है। हमें कहीं एक भी तो ऐसा आध्यात्मिक दिग्गज दिखा दो, जो अज्ञान और मतान्धता की इस ऊसर भूमि से उपजा हो। यदि यह न कर सको, तो बन्द कर लो अपना मुँह; खोल दो अपने हृदय के द्वार

जिससे सत्य की किरणें भीतर प्रवेश कर सकें, और जाओ उन भारत-गौरवों ऋषी-मुनियों की शरण में, जिनके प्रत्येक शब्द के पीछे प्रत्यक्ष अनुभूति का बल है। आओ, हम सब शिशु के समान उनके चरणों में बैठें और ध्यानपूर्वक उनके उपदेश सुनें।

# ४—गुरु की आवश्यकता

प्रत्येक जीवात्मा पूर्णता प्राप्त करेगी और अन्त में सभी सिद्धि लाभ करेंगे। हम जैसे हैं वह अपने पूर्व जन्म के विचार और कर्म का फल है। और इस समय हम वैसे ही होंगे किन्तु हमारे भाग्य संगठन में किसी वाह्य सहायता की आवश्यकता न हो, ऐसा नहीं है। वरन् अधिकांश स्थलों पर इस प्रकार की सहायता की अत्यन्त आवश्यकता है। जिस समय हमें यह सहायता प्राप्त हो जाती तो हमारी उच्च शक्तियाँ और अन्योक्त भावनाएँ जाग उठती हैं, आध्यात्मिक जीवन अधिक सतेज हो जाता है उन्नति शीघ्र होती है और अन्त में साधक पवित्र और सिद्ध हो जाता है।

यह संजीवनी शक्ति पुस्तकों से नहीं प्राप्त होती। आत्मा केवल दूसरी आत्मा से शक्ति प्राप्त कर सकता है और किसी वस्तु से नहीं। जीवन भर पुस्तक पाठ करें—चाहे जितना बुद्धिमान हो जाय—किन्तु अन्त में आध्यात्मिक उन्नति कुछ नहीं होती। यह बिलकुल निरर्थक है कि बुद्धि के साथ-साथ आध्यात्मिक उन्नति भी होती है। पुस्तक पाठ करते-करते हमें भ्रम हो जाता है कि हमें आध्यात्मिक लाभ होता है। किन्तु यदि हम गम्भीर रूप से विवेचना करें कि पुस्तक पाठ से हमें क्या फल होता है तो मालूम जो जाएगा कि हमारी बुद्धि तो अधिकाधिक तेज होती जाती है, किन्तु अन्तर आत्मा को कोई लाभ नहीं होता। हम लोगों में प्रायः सभी को आध्यात्मिक वार्तालाप की अद्भुत निपुणता प्राप्त है किन्तु कार्य करते समय—प्राकृतिक धर्मानुसार

जीवन व्यतीत करने में---हममें कितनी कमी है यह स्पष्ट ही है। इसका कारण यही है कि पुस्तकों का ढेर आध्यात्मिक जीवन की उन्नति के लिए पर्याप्त नहीं। जीवन को शक्ति जागृत करने के लिए किसी दूसरी आत्मा द्वारा शक्ति संचार होना आवश्यक है।

जिस व्यक्ति की आत्मा से दूसरे की आत्मा को शक्ति मिले उसे 'गुरु' कहते हैं और जिसकी आत्मा में शक्ति संचारित होती है, उसे शिष्य'। इस प्रकार की शक्ति संचारित करने में जो संचार करता है, उसमें शक्ति संचारन की शक्ति होना आवश्यक है। बीज को शक्तिशाली होने की आवश्यकता है तो खेत भी खूब बना होना चाहिये। जहाँ यह दोनों विद्यमान हैं, वहीं प्रकृति धर्म का अपूर्व विकाश होता है।

"धर्म का उपदेश आश्चर्यजनक शक्ति सम्पन्न होना चाहिए और श्रोता को भी निपुण होने की आवश्यकता है।"[1] और जब दोनों वास्तव में आश्चर्यजनक और असाधारण होते हैं, तभी तो आश्चर्यजनक आध्यात्मिक उन्नति होती है, अन्यथा नहीं। इसी प्रकार का व्यक्ति गुरु कहलाता है और ऐसा चेला ही शिष्य होता है। और सब तो धर्म के नाम का खिलवाड़ करते हैं। उन्हें कुछ कोतुहल---कुछ जानने की इच्छा मात्र होती है और सदा धर्मचक्र के बाहर होती ही रहती हैं। यह अवश्य है कि यह भी मूल्यहीन नहीं है, क्योंकि कभी-कभी इसी से धर्म-पिपासा जग उठती है और प्रकृति का यह कुछ विचित्र नियम है कि ज्योंही खेत तैयार हो जाता है, तो उसे बीज कहीं न कहीं से अवश्य मिलता है। जब आत्मा की धर्म-पिपासा प्रबल हो

---

१---आश्चर्यो वक्ता कुशलोस्य लब्ध्वा इत्यादि।
(कठोपनिषत् १ म अध्याय २ बल्ली १ श्लोक)

उठती है, तब धर्म-शक्ति संचारक पुरुष उस आत्मा की सहायता के लिए अवश्य आता है। जब ग्रहण करने वाले की आत्मा धर्म के आलोक आकर्षित करने में पूर्ण और प्रबल हो जाती है तो उसके पास उसी आकर्षण से आलोकदायिनी शक्ति अवश्य आती है।

पर इस पथ में कई बड़ी-बड़ी रुकावटें भी हैं। जैसे, क्षण-स्थायी-भावुकता को आत्मा भ्रम से धर्म पिपासा समझ सकती हैं। हमें अपने जीवन में ही इसका प्रमाण मिला है। हमारे जीवन में अनेकों अवसर आते हैं—जैसे अपने प्रियतम की मृत्यु होना—जब हमें घोर आघात होता है, मालूम होता है कि हम जिस पर हाथ धरते हैं, वही फिसलता-सा है। ऐसे समय कुछ अधिक दृढ़ तथा उच्च आश्रय की आवश्यकता है—हमें अवश्य धार्मिक होना चाहिए आदि। कुछ ही दिनों बाद यह भाव तरंग विलुप्त हो जाते हैं और हम जहाँ थे फिर वहीं रह जाते हैं। हम सभी ऐसी भावुकताओं को धर्म-पिपासा समझते हैं। किन्तु जब तक हम इन क्षणिक भावुकताओं को भ्रम वस प्रकृति धर्म-पिपासा समझेंगे, तब तक धर्म के लिए यथार्थ में स्थायी व्याकुलता नहीं जागृत हो सकती और तभी तक शक्ति संचारकारी गुरु के दर्शन नहीं मिल सकते। इसलिए जब आपको यह मालूम पड़े कि सत्य प्राप्ति की चेष्टाएँ असफल हो रहीं हैं तो आपको अपना भीतर टटोलकर देखना चाहिए कि हृदय में धर्म के लिए आग्रह उत्पन्न हुआ है या नहीं। ऐसा करने पर अधिकांश में हमें यह प्रतीत होगा कि हम सत्य ग्रहण के उपयुक्त नहीं हैं—हम में धर्म-पिपासा जागृत नहीं हुई है।

शक्ति संचारक गुरु के सम्बन्ध में और भी कई विघ्न हैं। बहुत से ऐसे हैं जो स्वयं अज्ञानी होते हुए भी अहंकार वस अपने

को सर्वज्ञ समझते हैं। यही नहीं, ये लोग औरों को भी अपने कन्धों पर लादने का दावा करते हैं। इसी तरह अंधे को अंधा मार्ग दिखाता है और दोनों कुएँ में गिर जाते हैं। "अज्ञान से आच्छादित अत्यन्त निर्बुद्धि होने पर भी अपने को प्रकाण्ड पण्डित समझने वाले ऐसे लोग चारों ओर घूमते हैं।"[1]

संसार ऐसे आदमियों से भरा पड़ा है। सभी गुरु बनना चाहते हैं, सभी भिखारी लक्ष-लक्ष दान देना चाहते हैं। जैसे यह भिखारी हास्यास्पद बन जाते हैं, वैसे ही ऐसे गुरु लोग।

---

१—अविद्यायामन्तरे विद्यमानाः।
स्वयंधीराः पण्डितम्मन्यमानाः।
जड़ धन्यमानाः परियन्तिमूढ़ाः।
अन्धेनैवनीयमानाः यथान्धाः॥
—मुण्डकोपनिषद १।२।८

## ५—गुरु और शिष्य के लक्षण

तो फिर गुरु की पहचान क्या है ? सूर्य को प्रकाश में लाने के लिए मशाल की आवश्यकता नहीं होती । उसे देखने के लिए हमें नहीं जलाना पड़ता । जब सूर्योदय होता है, तो हम अपने आप जान जाते हैं कि सूरज निकल आया । इसी प्रकार जब हमारी सहायता के लिए गुरु का आगमन होता है, तो आत्मा अपने आप जान लेती है कि उस पर अब सत्यसूर्य की किरणें पड़ने लगी हैं । सत्य स्वयं ही प्रमाण है—उसे प्रमाणित करने के लिए किसी दूसरे साक्षी की आवश्यकता नहीं, वह स्वप्रकाशी है । वह हमारी प्रकृति के अन्तस्थल तक प्रवेश कर जाता है और उसके सामने सारी दुनिया उठ खड़ी होती है और कहती है, 'यही सत्य है ।' जिन आचार्यों के हृदय में सत्य और ज्ञान सूर्य के समान प्रकाशित होते हैं, वे संसार में सर्वोच्च महापुरुष हैं और अधिकाँश मानव-जाति द्वारा उनकी उपासना ईश्वर के रूप में होती है । परन्तु उनकी अपेक्षा अल्प ज्ञान वाले व्यक्तियों से भी हम आध्यात्मिक सहायता ले सकते हैं । पर हम में वह अन्तर्दृष्टि नहीं है, जिससे हम गुरु के सम्बन्ध में ठीक विचार कर सकें । अतएव गुरु और शिष्य दोनों के सम्बन्ध में कुछ जाँच की शर्तें आवश्यक हैं ।

शिष्य के लिए यह आवश्यक है कि उसमें पवित्रता, सच्ची ज्ञान-पिपसा और अध्यवसाय हो । अपवित्र आत्मा कभी यथार्थ धार्मिक नहीं हो सकती । धार्मिक होने के लिए तन, मन और

वचन की शुद्धता अत्यन्त आवश्यक है। रही ज्ञान पिपासा की बात; इस सम्बन्ध में यह एक सनातन सत्य है कि 'जाकर जापर सत्य सनेहू, सो तेहि मिलहि न कुछ संदेहू'—हम जो चाहते हैं, वही पाते हैं। जिस वस्तु की हम अन्तः करण से चाह नहीं करते, वह हमें प्राप्त नहीं होती। धर्म के लिए सच्ची व्याकुलता होना बड़ी कठिन बात है। वह उतना सरल नहीं, जितना हम अनुमान करते हैं। धर्म सम्बन्धी बातें सुनना, धार्मिक पुस्तकें पढ़ना-केवल इतने से ही यह नहीं सोच लेना चाहिए कि हृदय में सच्ची पिपासा है। उसके लिए तो हमें अपने पाशविक स्वभाव के साथ निरन्तर जूझते रहना होगा, लगातार युद्ध करना होगा और उसे अपने वश में लाने के लिए निरन्तर प्रयत्न करना होगा। कब तक ? जब तक हमारे हृदय में धर्म के लिए सच्ची व्याकुलता उत्पन्न न हो जाय, जब तक विजय-श्री हमारे हाथ न लग जाय। यह कोई एक या दो दिन की बात तो है नहीं—कुछ वर्षों या कुछ जन्मों की भी बात नहीं; इसके लिए, सम्भव है, हमें सैकड़ों जन्मों तक इसी प्रकार संग्राम करना पड़े। हो सकता है, किसी को सिद्धि थोड़े समय में ही प्राप्त हो जाय; पर उसके लिए अनन्त काल तक भी बाट जोहनी पड़े, तो भी हमें तैयार रहना चाहिए। जो शिष्य इस प्रकार अध्यवसाय के साथ साधन में प्रवृत्त होता है, उसे सिद्धि अवश्य प्राप्त होती है।

गुरु के सम्बन्ध में यह जान लेना आवश्यक है कि उन्हें शास्त्रों का तत्व-ज्ञान हो। वैसे तो सारा संसार ही बाइबिल, वेद और कुरान पढ़ता है; पर वे तो केवल शब्दराशि हैं, धर्म की सूखी मठरी मात्र हैं। जो गुरु शब्दाडम्बर के चक्कर में पड़ जाते हैं जिनका मन शब्दों की शक्ति में बह जाता है, वे भीतर का तत्व खो बैठते हैं। जो शास्त्रों के वास्तविक मर्मज्ञ हैं वे ही असल में

सच्चे धार्मिक गुरु हैं। शास्त्रों का शब्दजाल एक घने बन के समान है, जिसमें मनुष्य का मन भटक जाता है और रास्ता ढूँढ़े भी नहीं मिलता। "शब्दजाल तो चित्त को भटकाने वाला एक महावन है।"[१] "विभिन्न प्रकार की शब्द-रचना, सुन्दर भाषा में बोलने की विभिन्न शैलियां और शास्त्र-मर्म की अनेक प्रकार से व्याख्या करना—ये सब पण्डितों के भोग के लिए ही हैं; इनसे अन्तर्दृष्टि का विकास नहीं होता।"[२] जो लोग इन उपायों से दूसरों को धर्म की शिक्षा देते हैं, वे केवल अपना पण्डित्य दिखाना चाहते हैं। उनकी यही इच्छा रहती है कि संसार उन्हें बहुत बड़ा विद्वान मानकर उनका आदर करे। संसार के प्रधान आचार्यों में से कोई भी शास्त्रों की इस प्रकार नानाविध व्याख्या करने के झमेले में नहीं पड़ता। उन्होंने श्लोक के अर्थ में खींचातानी नहीं की। वे शब्दार्थ और धात्वर्थ के फेर में नहीं पड़े। फिर भी उन्होंने संसार को बड़ी सुन्दर शिक्षा दी। इसके विपरीत, उन लोगों ने, जिनके पास सिखाने को कुछ भी नहीं, कभी एक-आध शब्द को ही पकड़ लिया और उस पर तीन भागों की एक मोटी पुस्तक लिख डाली, जिसमें, उस शब्द की उत्पत्ति कैसे हुई, किसने उस शब्द का सबसे पहले उपयोग किया, वह क्या खाता था, वह कितनी देर सोता था, आदि-आदि—इसी प्रकार की सब फिजूल बातें भरी हैं।

परमहंस श्रीरामकृष्ण एक कहानी सुनाया करते थे—"एक बार दो आदमी किसी बगीचे में घूमने गए। उनमें से एक, जिस की विषय-बुद्धि ज़रा तेज थी, बगीचे में घुसते ही हिसाब लगाने

१. शब्दजालं महारण्यं चितभ्रमकारणम्।—विवेकचूड़ामणि, ६२

२. वग्वैखरी शब्दझरी शास्त्रव्याख्यानकौशलम्।
वैदुष्यं विदुषां तद्वद्भुक्तये न तु मुक्तये॥
—विवेकचूड़ामणि, ६०

लगा—'यहाँ कितने पेड़ आम के हैं, किस पेड़ में कितने आम हैं, एक-एक डाली में कितनी पत्तियाँ हैं, बगीचे की कीमत कितनी हो सकती है—आदि-आदि।' पर दूसरा आदमी बगीचे के मालिक से भेंट करके, एक पेड़ के नीचे बैठ गया और मजे से एक-एक आम गिराकर खाने लगा। अब बताओ तो सही, इन दोनों में कौन ज्यादा बुद्धिमान है? आम खाओ तो पेट भी भरे, केवल पत्ते गिनने और हिसाब लगाने से क्या लाभ ?" यह पत्तियाँ और डालें गिनना तथा दूसरों को यह सब बताने का भाव बिलकुल छोड़ दो। यह बात नहीं कि इन सब की कोई उपयोगिता नहीं; है—पर धर्म के क्षेत्र में नहीं। इन 'पत्तियां गिनने वालों' में तुम एक भी आध्यात्मिक महापुरुष नहीं पाओगे। मानव-जीवन के सर्वोच्च ध्येय—मानव की महत्तम गरिमा—धर्म लिए इस पत्तियाँ गिनने के श्रम की आवश्यकता नहीं। यदि तुम भक्त होना चाहते हो तो तुम्हारे लिए यह जानना बिलकुल आवश्यक नहीं कि भगवान श्रीकृष्ण मथुरा में हुए थे या बृज में, वे करते क्या थे, और जब उन्होंने गीता की शिक्षा दी, तो उस दिन ठीक-ठीक तिथि क्या थी। गीता में कर्तव्य और प्रेम के सम्बन्ध में जो उच्च उपदेश दिये गए हैं उनको अपने जीवन में लाने का प्रयत्न करो—उनकी आवश्यकता हृदय से अनुभव करो। बस यही तुम्हारे लिए आवश्यक है। उसके तथा उसके प्रणेता के सम्बन्ध में अन्य सब विचार तो केवल विद्वानों के मनोरंजन के लिए हैं। वे जो चाहते हैं, करें। हम तो उनके पाण्डित्य पूर्ण विवाद पर केवल 'शांतिः-शांतिः कहेंगे और बस आम खायेंगे।

गुरु के लिए दूसरी आवश्यक बात है—निष्पापता। प्रायः पूछा जाता है "हम गुरु के चरित्र और व्यक्तित्व की ओर ध्यान ही क्यों दें ? हमें तो यही देखना चाहिए कि वे क्या कहते हैं, और बस उसे ग्रहण कर लेना चाहिए।" पर यह बात ठीक नहीं है।

यदि कोई मनुष्य मुझे गति-विज्ञान, रसायन-शास्त्र अथवा अन्य कोई भौतिक-विज्ञान सिखाना चाहे, तो उसका चरित्र कैसा भी हो सकता है, क्योंकि इन विषयों के लिए केवल तेज बुद्धि की आवश्यकता है; परन्तु आध्यात्म-विज्ञान के आचार्य यदि अशुद्ध-चित्त के हों, तो उनमें लेश मात्र भी धर्म का प्रकाश नहीं रह सकता। एक अशुद्धचित्त व्यक्ति हमें क्या धर्म सिखाएगा? अपने आध्यात्मिक सत्य की उपलब्धि करने और दूसर में उसका संचार करने का एकमात्र उपाय है—हृदय और मन की पवित्रता जब तक चित्त शुद्धि नहीं होता, तब तक भगवद्दर्शन अथवा उस अतीन्द्रिय सत्ता का आभास तक नहीं मिलता। अतएव गुरु के सम्बन्ध में हमें जान लेना होगा कि उनका चरित्र कैसा है; और तब फिर देखना होगा कि वे कहते क्या हैं। उन्हें पूर्ण रूप से शुद्ध-चित्त होना चाहिए, तभी उनके शब्दों का मूल्य होगा, क्योंकि केवल तभी वे सच्चे संचारक हो सकते हैं। यदि स्वयं उनमें आध्यात्मिक शक्ति न हो, तो वे संचार ही क्या करेंगे? उनके मन में आध्यात्मिकता का इतना प्रबल स्फुरण होना चाहिए, जिससे वह स्वाभाविक रूप से शिष्य के मन में संचारित हो जाय। वास्तव में गुरु का काम ही यह है कि वे शिष्य में आध्यात्मिक शक्ति का संचार कर दे, न कि शिष्य की बुद्धिवृति अथवा अन्य किसी शक्ति को उत्तेजित मात्र करें। यह स्पष्ट अनुभव किया जा सकता है कि गुरु से शिष्य में सचमुच एक शक्ति आ रही है। अतः गुरु का शुद्धचित होना अत्यन्त आवश्यक है।

गुरु के लिए तीसरी आवश्यक बात है—उद्देश्य। गुरु को धन नाम या यश सम्बन्धी स्वार्थ-सिद्धि के हेतु धर्म-शिक्षा नहीं देनी चाहिए। उनके कार्य तो सारी मानव-जाति के प्रति विशुद्ध प्रेम से ही प्रेरित हों। आध्यात्मिक शक्ति का संचार केवल शुद्ध प्रेम के

माध्यम से ही हो सकता है। किसी प्रकार का स्वार्थपूर्ण भाव, जैसे कि लाभ अथवा यश की इच्छा, तुरन्त ही इस प्रेमरूपी माध्यम को नष्ट कर देगी। भगवान प्रेमस्वरूप हैं, और जिन्होंने इस तत्त्व की उपलब्धि कर ली है, वे ही मनुष्य को शुद्धसत्त्व होनें और ईश्वर को जाननें की शिक्षा दे सकते हैं।

जब देखो कि तुम्हारे गुरु में ये सब लक्षण विद्यमान हैं, तो फिर तुम्हें कोई आशंका नहीं। अन्यथा उनसे शिक्षा ग्रहण करना ठीक नहीं; क्योंकि तब साधु-भाव संचारित होने के बदले असाधु भाव के संचारित हो जाने का बड़ा भय रहता है। अतः इस प्रकार के खतरे से हमें सब प्रकार से बचना चाहिए। केवल वही "जो शास्त्रज्ञ, निष्पाप, कामगन्धहीन और श्रेष्ठ ब्रह्मवित् है,"[1] सच्चा गुरु है।

जो कुछ कहा गया, उससे यह सुगमता से मालूम हो जाएगा कि धर्म में अनुरक्ति लाने के लिए, धर्म की बातें समझने के लिए और उन्हें अपने जीवन में ढालने के लिए उपयोगी शिक्षा हम किसी भी ऐरे-गैरे के पास नहीं प्राप्त कर सकते। "पर्वत उपदेश देते हैं, कलकल बहने वाले झरने विद्या बिखेरते जाते हैं और सर्वत्र शुभ-ही शुभ-है" १ ये सब बातें कवित्व की दृष्टि से भले ही बड़ी सुन्दर हों; पर जब तक स्वयं मनुष्य में सत्य का बीज अपरिस्फुट भाव में भी नहीं है, तब तक दुनियां की कोई भी चीज उसे सत्य का एक कण तक नहीं दे सकती। पर्वत और झरने किसे उपदेश देते हैं? —उसी मानवात्मा को, जिसके पवित्र हृदय-मन्दिर का कमल खिल चुका है। और उसे इस प्रकार सुन्दर रूप से विकसित करने वाला ज्ञान-प्रकाश सद्गुरु से ही आता है। जब हृदल-कमल

---

१श्रोत्रियोऽवृजिनोऽकामहतो यो ब्रह्मवित्तमः।
—विवेकचूड़ाचरिण, ३४

इस प्रकार खिल जाता है, तब वह पर्वत, झरने, नक्षत्र, सूर्य, चन्द्र अथवा इस ब्रह्ममय विश्व में जो कुछ है, सभी से शिक्षा ग्रहण कर सकता है,। परन्तु जिसका हृदय,कमल अभी तक खिला नहीं, वह तो इन सबमें पर्वत आदि के सिवा और कुछ न देख पाएगा। एक अंधा यदि अजायबघर में जाय, तो उससे क्या होगा ? पहले उसे आँखें दो, तब कहीं वह समझ सकेगा कि वहाँ की भिन्न-भिन्न वस्तुओं से क्या शिक्षा मिल सकती है।

गुरु ही धर्म जिज्ञासु की आंखें खोलने वाले होते हैं। अतः गुरु के साथ हमारा सम्बन्ध ठीक वैसा ही है, जैसा पूर्वज के साथ उसके वंशज का। गुरु के प्रति विश्वास, नम्रता, विनय और श्रद्धा के बिना हममें धर्म-भाव पैदा हो ही नहीं सकता। और यह एक महत्त्वपूर्ण बात है कि जिन देशों में गुरु और शिष्य में इस प्रकार का सम्बन्ध विद्यमान है, केवल वहीं असाधारण आध्यात्मिक पुरुष उत्पन्न हुए हैं; और जिन देशों में इस प्रकार के गुरु-शिष्य सम्बन्ध की उपेक्षा हुई है, वहीं धर्मगुरु एक उपदेशक मात्र रह गया है—गुरु को मतलब रहता है अपनी 'दक्षिणा' से और शिष्य को मतलब रहता है गुरु के शब्दों से, जिन्हें वह अपने मस्तिष्क में ठूँस लेना चाहता है। यह हो गया है कि बस दोनों अपना-अपना रास्ता पकड़ते हैं। वहाँ आध्यात्किता नहीं के बराबर ही रहती है—न कोई शक्ति-संचार करने वाला होता है और न कोई उसको ग्रहण करने वाला। ऐसे लोगों के लिए धर्म एक धन्धा हो

---

1–And this our life exmept from public haunt,
Finds tongues in trees, books in the running brooks.
Sermones in stons and good in everything.
—Shakespeares 'As you like it,' Act II, Sc-I.

जाता है वे उसे खरीद सकते हैं। ईश्वर कर्ता धर्म इतना सुलभ हो जाता ! पर दुर्भाग्य से ऐसा हो नहीं सकता।

धर्म ही सर्वोच्च ज्ञान है—वही सर्वोच्च विद्या है। वह न पैसों से मिल सकती है श्रौर न पुस्तकों से ही। तुम भले ही संसार का कोना-कोना छान मारो, हिमालय, श्राल्प्स श्रौर काकेशस के शिखर पर चढ़ जाश्रो, श्रथाह समुद्र का तल भी नाप डालो, तिब्वत श्रौर गोबी-मरुभूमि की धूल छान डालो, पर जब तक तुम्हारा हृदय धर्म को ग्रहण करने के लिए तैयार नहीं हो जाता श्रौर जब तक सच्चे गुरु का संग नहीं होता, तब तक तुम धर्म को नहीं पाश्रोगे। श्रौर जब ये विधाता निर्दिष्ट गुरु प्राप्त हो जाएँ, तो उनके निकट बालक की तरह विश्वास श्रौर सरलता के साथ श्रपना हृदय खोल दो, श्रौर साक्षात् ईश्वर दृष्टि से उनकी सेवा करो। जो लोग इस प्रकार सम श्रौर श्रद्धा सम्पन्न होकर सत्य की खोज करते हैं, उनके निकट सत्यस्वरूप भगवान सत्य, शिव श्रौर सुन्दर के श्रलौकिक तत्त्वों को प्रकट कर देते हैं।

